# परम पुरुपार्थोपमा वर्णन ॥

दो०। याको करि पुरुपार्थ आध्यात्मिक आदिकताप, ।
प्राप्त होत सव तासु करि शांति न पावत आप ॥
तुमहूँ रोगी होहु जनि निज पुरुपारथ युक्त ।
जन्म मरण के बंध ते होहु वेगही मुक्त ॥
सो०। अवर न कोऊ देव मुक्तकरनको अहैं कहुँ ।
निज पुरुपारथ भेव मुक्तहोत जगभवैतें ॥
निजपुरुपारथ त्याग कीन मूढ़ जो पुरुपने ।
अपर देव तिहिलाग भयो परायणतासुके ॥
चौ०। ताकोधर्म अर्थअरुकामा। मोक्ष नष्ट ह्वै जाइहि रामा ॥
अरु नीच ते नीच गति पाई। पैहैं दुःख नरक महँ जाई ॥
हे रामजी ! शुद्ध चैतन्या। जो इहि अपनो आपनअन्या ॥
अपर सुवास्तव रूप सुजाना। जासु करै न कोउ अपमाना ॥
अहै तासु आश्रय जो आदी। चित सवेदन स्फूर्ति अनादी ॥
अहं ममत्व जोइ सवेदन। होयफुरनलागतिहै छनछन ॥
अहं स्फूर्ति अहुइंद्रि वहोरी। जव यह फूर्नी होय करोरी ॥
संत शास्त्रही के अनुसारा। तव वह पुरुप सुजानउदारा ॥
परम शुद्धता को रघुराई। प्राप्त होत है जो सुखदाई ॥
अरु जो तिहि अनुसार न होई। तव वासनानुसारहि सोई ॥
भाव अभाव रूप अहु जोई। यह भ्रमजाल दीखु सवकोई ॥
तामें घटी यंत्र की न्याई। भटकत रहत परो तिहिठाई ॥
भे यह प्राप्त सिद्धता जाही। सो निज पुरुपारथ करिताही ॥
विनु पुरुपार्थ सिद्धता आई। प्राप्त न होत काहु को भाई ॥
ग्रहण करिय कोऊपदार्थजव , । भुजा पसारि ग्रहणकरियेतव ॥
अरु जव कोउ प्राप्त चहँ देशा। तवचलिपहुँचहुसहिवहुक्लेशा ॥
दो०। अपरअन्यथा होतनहिं ताते विनु पुरुपार्थ ।
देखिलेहुतुमसिद्धि कछुहोततात नहिं स्वार्थ ॥

सबतनसों सबवार चेष्टा करवावत बहुरि ॥
दो०। सोचेष्टा कछु होतनहिं तातेपुरुष समर्थ।
जानत हैं जो दैव को शब्द अहै सो व्यर्थ ॥
चौ०। पुरुषारथ कीवार्त्ता भाई। अज्ञानीहु प्रत्यक्ष लखाई ॥
अपने पुरुषारथ विनु जोई। काहु भाँति ते कछु नाहिं होई ॥
गौपालहु यह जानत आहीं। जो गैयहिं चराय हौं नाहीं ॥
तो वह रहि जावैं गी भूखी। तासों रहिहिं निरंतर दूखी ॥
ताते और दैव की आसा। वैठि रहत नहिं करिविश्वासा ॥
आपहि तिहि चराय लै आवै। कवहुँ न आश दैव पर लावै ॥
दैव कल्पना भ्रम करि करहीं। अवर दैवतो नहिं लखिपरहीं ॥
हस्त पाद शरीर तिहि केरा। कोउ न मोहिं लखात घनेरा ॥
दो०। अरु अपने पुरुषार्थ करि यह सिद्धतालखाहिं;।
दैवहिं रहित अकार कौ कल्पिये बनत नाहिं ॥
सो०। काहे जु निराकार अरु होवै साकार को।
किमि संयोग, उदार; अपर सुनहु,हेरामजी! ॥
छंदमत्तगयंद।
और न दैव लखात कहूँ यह दैव निजै पुरुषारथ आहीं।
दैवहि रूप अहै नृप सो सब ऋद्धिहु सिद्धिहु युक्त लखाहीं ॥
सो अपने पुरुषारथ के वल ते प्रकटे धरणी तल माहीं।
जो यह गाधि तनै तिसने तजु दूरहि ते यह शब्द तहाहीं ॥
सो अपनी पुरुषारथ ते भय ब्राह्मण क्षत्रिय ते तुव पाहीं।
और विभूतिहु वान भये पुरुषारथ कै निज सो लखि जाहीं ॥
दैव करै जु पढ़े विनु पण्डित जानिय दैवहि कीन जनाहीं।
सो पढ़िवे विनु होत यहीं कहुँ देखि विचारहु पंडित नाहीं ॥
दो०। अरु जो ज्ञानी पुरुष ते ज्ञानवान है जात।
सोऊ निज पुरुषार्थ करि होय जात सवतात ॥
सो०। ताते दैव न कोउ मिथ्या श्रम को त्याग करि।
सज्जन सत्शास्त्रोउ के अनुसार प्रयत्न करु; ॥

चौ०। जग सागरते तरिबे हेतू। करहु प्रयत्न भानु कुल केतू॥
तव पुरुपारथ विनु जगमाहीं। और दैव कोउ अहै नाहीं॥
अवर दैव जो हो तो कोई। तो वहु वेर क्रिया वल जोई॥
ताको त्यागि रहत नर सोई। दैवहि परा करिहि निज ओई॥
सो तौ कौन करत अस याते। अपने पुरुपारथ विनु ताते॥
कछुकं नसिद्ध होत असचीन्हा। अरुन होत कछु याकोकीन्हा॥
तो ये पाप के करने हारे। कोटिन जाते नरकहु द्वारे॥
पुराय करय्या स्वर्ग न जाते। ताते पुरुपारथ करि पाते॥
दो०। पाप करैया नरक में जातअहैंसव कोय।
पुराय करय्या स्वर्गको ताते प्राप्तजु होय॥
सो०। सो सव जो नर पाव अपनेही पुरुपार्थ करि।
वेद शास्त्रजिहि गाव सोई करत विचारि हम॥

छंदतिलका।

करुदैवहिजो। कहुऐसनसो। तिहिकेशिरको। तवकाटिय जो।
तिहिआश्रयकै। जिवतै जुरहै। तवजानियकी। अहुदैवहु भी॥
दो०। सो तौ जीवत कोउ नहि ताते दैवहिअन्त।
मिथ्याअरु भ्रम जानिकै सत्शास्त्रहुअरुसन्त॥
सो०। के अनुसार प्रमान तुम अपने पुरुपार्थकरि।
आत्मपद विपे आनहोओ सीतारामास्थित॥

---

# परमपुरुपार्थ वर्णन॥

दो०। हे भगवन् सव धर्मके वेत्ता-तवकहुराम।
कहौऔर कौ दैवनहिं कहूं नताको ठाम॥
अहैदैव पर ब्राह्मणौ कहु ऐसो सव लोग।
अरुसव कछुताको कियो होतपरे संयोग॥
चौ०। अरुसुख दुखसव देनेहारा। दैव अहै; प्रसिद्ध संसारा

सबतनसों सबबार चेष्टा करवावत बहुरि ॥
दो० । सोचेष्टा कछु होतनहिं तातेपुरुष समर्थ ।
जानत हैं जो दैव को शब्द अहै सो व्यर्थ ॥
चौ० । पुरुषारथ कीवार्त्ता भाई । अज्ञानिहु प्रत्यक्ष लखाई ॥
अपने पुरुषारथ विनु जोई । काहु भाँति ते कछु नाहिं होई ॥
गौपालहु यह जानत आहीं । जो गैयहिं चराय हौं नाहीं ॥
तो वह रहि जावैं गी भूखी । तासों रहिहिं निरंतर दूखी ॥
ताते और दैव की आसा । वैठि रहत नाहिं करिविश्वासा ॥
आपहि तिहि चराय लै आवै । कवहुँ न आश दैव पर लावै ॥
दैव कल्पना भ्रम करि करहीं । अवर दैवतो नहि लखिपरहीं ॥
हस्त पाद शरीर तिहि केरा । कोउ न मोहिं लखात घनेरा ॥
दो० । अरु अपने पुरुषार्थ करि यह सिद्धतालखाहिं; ।
दैवहिं रहित अकार कौ कल्पिये बनत नाहिं ॥
सो० । काहे जु निराकार अरु होवै साकार को ।
किमि संयोग, उदार; अपर सुनहु,हेरामजी! ॥
छंदमत्तगयंद ।
और न दैव लखात कहूँ यह दैव निजै पुरुषारथ आहीं ।
दैवहि रूप अहै नृप सो सब ऋद्धिहु सिद्धिहु युक्त लखाहीं ॥
सो अपने पुरुषारथ के बल ते प्रकटे धरणी तल माहीं ।
जो यह गाधि तनै तिसने तजु दूरहि ते यह शब्द तहाहीं ॥
सो अपनी पुरुषारथ ते भय ब्राह्मण क्षत्रिय ते तुव पाहीं ।
और विभूतिहु वान भये पुरुषारथ कै निज सो लखि जाहीं ॥
दैव करै जु पढे विनु पण्डित जानिय दैवहि कीन जनाहीं ।
सो पढ़िवे बिनु होत यहीं कहुँ देखि विचारहु पंडित नाहीं ॥
दो० । अरु जो ज्ञानी पुरुष ते ज्ञानवान है जात ।
सोऊ निज पुरुपार्थ करि होय जात सबतात ॥
सो० । ताते दैव न कोउ मिथ्या भ्रम को त्याग करि ।
सज्जन सत्शास्त्रोउ के अनुसार प्रयत्न करु; ॥

तासों जीव करत यह पाया। जु पूर्व पुण्य कर्म कियआपा ॥
तौ विचरत शुभ मारग माहीं। बोले राम--मुनीश्वर पाहीं ॥
दृढ़ वासना पूर्व अनुसारा। विचरत यह सारा संसारा ॥
तो हों कहा? करों सु प्रवीना। सो वासना मोहिं कियदीना ॥

दो०। अब मोको कर्त्तव्य क्या? कहहु नाथ तुमसोय।
कहु वशिष्ठ-- जो वासना दृढ़ पूरव की होय ॥

छन्द घनाक्षरी। बहुरि वशिष्ठकहे--सुनहु हे राम जीव ! पूरव की वासना जो कछु दृढ है रहे। रहु तिहिभाँति श्रेष्ठ नर निज पुरुषार्थ सों पूर्व के मलीन संस्कारनको ध्वैरहैं ॥ ताकोमल दूर होत सत्शास्त्र ज्ञानवान् वचनानुसार निज पुरुषार्थ कै रहैं। तबै मलीन वासनाहू दूरि होयजाय याही भाँति रहहु तुमारी सदा जैरहैं ॥ पूर्वके मलीन पापकैसे जानिये औशुभ कैसेजानिये ताहि तात श्रवण कीजिये; । जो विषैकी ओर चित्तधावै अरुशास्त्रमार्ग के विरुद्ध जावै शुभपै न पायदीजिये ॥ तबतुम जानिये जो पूर्व को मलीन कर्म कोउहै हमार जाते अयशये लीजिये। पुनिसंत जन औ सत्शास्त्र अनुसार करैं चेष्टा जगसांगत विरक्त पाप छीजिये; ॥

सो०। तब तुम लीजिय जानिकर्म शुद्ध अति पूर्व को।
ताते ल्यो यह मानि तोहि दोउकरि शुद्धता ॥

चौ०। जुपूर्वसंसकारशुद्ध तेरा। ताते अति शीघ्रहि चित हेरा ॥
सन्तसंग सत्शास्त्रहु वाचा। ग्रहणकरियतवचितनहिंकाचा॥
वेगहि मिलिहि आत्मपदतोही। जो तवचित शुभमारगसोही ॥
थिरन होय तो पुरुपारथ करि। पार होहु भवसागरको तरि ॥
तुम चैतन्य अहहु जडनाहीं। करहु आश निज पुरुपार्थाहीं ॥
आशीर्वाद यही पुनि मेरा। शुभ मग में है थिर चिततेरा ॥
जु ब्रह्म विद्या हू को सारा। तामें इस्थिति होय तुमारा ॥
अहै जु श्रेष्ठ पुरुष पुनि वाहू। संसकार जेहि पूरव काहू ॥
यद्यपि ताको अधिक मलीना; । वरण सन्त सत्शास्त्र अधीना ॥

कहवशिष्ठ-- हे राम! सुजाना । हौं तुम पहँ यह बात बखाना ॥
ज्यों भ्रम निवृत्त होयतुमारा । कियो कर्म है याको सारा ॥
शुभ वा अशुभ तासु फलजोई; । अवश्य मेव भोगना सोई ॥
दैव कह्यो; पुरुषारथ; ताहीं । और दैव कोऊ अहै नाहीं ॥
कर्त्ता क्रिया कर्म सब माहीं । नहीं दैव कौ कतहुँ लखाहीं ॥
नहिं कौ थान दैव को अहहीं । रूपन;और दैव क्या? कहहीं ॥
मूर्खन के परचावन हेतू । दैव शब्द सब कहत सचेतू ॥
अहै जैसहीं शून्य अकाशा । तैसे दैव शून्य अन्यासा ॥
कहा राम--हे भगवन्! साईं । सर्व धर्म वेत्ता मुनि राईं ॥
कहहु अवर न दैव कौ भाई । अहै शून्य अकाश की न्याईं ॥
तुमरे वचन कहन हूं सोईं । दैव सिद्ध ताहू सों होईं ॥

दो० । कहहु दैव जो यासुके पुरुपारथ को नाम ।
दैवशब्द यहिजगविषे बहु प्रसिद्धसब ठाम;॥

छंदसंजुभाषिनी । यहलाग कहौकह--रामजीयसों! । जिहिदैव शब्दउठिजायहीयसों ॥ यहअर्थ--शून्यपरिजायबामको । पुरुपार्थ निजै अहदैव नामको ॥ पुरुपार्थ नाम शुभकर्मको अहैं । अरुकर्म नाम वासना को कहैं । अरुवासनाहु मनतेहि होत है । मनरूप पूर्ण जगमें उदोत है ॥

सो० । अरु सोई यह पाव करत जासु की वासना ।
जब यह चाहत गाव तब पावतयह गॉवको ॥

चौ० । पत्तनकीवासनाकरु जोई । ताको प्राप्त पत्तनहिं होई ॥
ताते और दैव कौ नाहीं । शुभ वा अशुभजो पूरबमाहीं ॥
जोई दृढ़ पुरुपारथ कीन्हा । भला बुरा एकहु नहिं चीन्हा ॥
सुखअरु दुःख तासु परिणामा । होइ अवश्य दैव तेहि नामा ॥
तुम विचारकरि देखहुताता; । निज पुरुपार्थ कर्म ते राता ॥
भिन्न न तो सुख दुख धनहारा, । लेनहार न दैव कौ न्यारा ॥
क्यों? जु पाप की वासना करई । शास्त्र विरुद्ध कर्मचित धरई ॥
सो काहे यह होत अपारा । दृढ़ पुरुपार्थ पूर्व अनुसारा ॥

यह चित जगके भोगहि औरा। भोगहि रूप खाड में दौरा॥
तामें याहि गिरन जनि देहू। विरसजानि तजि देहु सनेहू॥
परम मित्र वहु ह्वैहै तेरा। त्यागि देहु अरु करहु घनेरा॥
जासों वहुरि ग्रहण नहिं होई। मोक्ष उपाय संहिता सोई॥
चित एकाग्र करि याको सुनहू। परमानन्द पायके गुनहू॥
प्रथमै शम अरु दमको धारहु। अर्थ जु सम्पूरण संसारहु॥
की वासना त्याग करि देऊ। उदारता करि तृप्त रहेऊ॥
याको नाम अहै शम भाई। दमको अर्थ सुनहु मन लाई॥
वाह्य इन्द्रियनको वश करना। जब याको प्रथमै चित धरना॥
उपजै परम तत्त्व सु विचारा। तासु विचार विवेकहि द्वारा॥
प्राप्ति परम पद होय तुरंता। जासों दुख न होय पुनिअंता॥
अविनाशी सुख तोकों होई। मोक्ष उपाय संहिता जोई॥
करु पुरुषारथ तिहि अनुसारा। प्राप्त आत्मपद होइ उदारा॥
जो कछु ब्रह्मा पूरव माहीं। किय उपदेश आज हमताहीं॥
तुमको कहत राम समुझाई। चेतहु यह ह्वैहै सुखदाई॥

दो०। कहा राम—ब्रह्मा तुमहु कीन्हे जौन उपदेश।
सोकिहि कारण कियो अरु किमितुम धारयोवेश॥

सो०। कह वशिष्ठ—हे राम! चिदाकाशहै शुद्ध यक।
अरु अनंत तिहिनाम अविनाशीहै सो पुरुष॥

छंदरूपमाला। रूपपरमानन्द है अरु चिदानंद स्वरूप;। तिहिमाहँ संवेदन स्पंद स्वरूप परमअनूप;॥ सो विष्णुही करि थिति भई है विष्णुजी कसहोय,। जो स्पंद अरु निस्पंदमें है एक रस नहिंगोय,॥ अरु कदाचित् अन्यथा भावहि प्राप्तभो सो नाहिं;। जिमिजलथितवहुरंगविविधतरंगउपजतजाहि,॥ तिमि चिदाकाशहि शुद्धते अस्पंद करि उत्पन्न;। भैविष्णुजीयहिजगत में हैं सकल गुण संपन्न;॥

दो०। तासु विष्णुके स्वर्णवत किरन वाल जो जन्न।
नाभि कमल ते हैं भये ब्रह्मा जी उत्पन्न॥

दृढ पुरुषार्थ कियो करि दावा। सोऊ कबहुँ सिद्धता पावा॥
अरु जो मूरख जीव अभागा। सो निज पुरुपारथको त्यागा॥
तातें; जगते मुक्त न होई। पाप कर्म्म किय पूरब जोई॥
दो०। ताके मल करि पापमें धावत थिर नहिं पाव;।
पुरुपारथ तजि अन्धहै अरु विशेष करि धाव॥
छन्द किरीट। जो नरश्रेष्ठ तिन्हें कर्त्तव्य सु पांचहु इन्द्रिनको फो प्रथमै वश। शास्त्रनुसार तिन्हें बरताव करै शुभवासना को दृढ़ता अश॥ त्यागकरै अशुभै यदि त्यागनी वासना दोहू चहौ तुम जो यश। तो प्रथमै शुभ वासना को करि ढेरतजै अशुभै करिकैकश॥ शुद्ध सुवासनासों परिपक्क कँपाय जुहोयगो सुंदरही जब। "है शुद्ध अन्तःकर्ण,, हृदय महँ संत सिद्धान्त जु शास्त्रन को सब॥ तासु विचारभये तिहिते तुम आतमज्ञानहिं पावहुगे तब। होइहि तासन आतमको शुभसाक्षतकार हजारगुनाफव॥
दो०। क्रिया ज्ञानको त्याग तबहोय जाय अव वेश।
शुद्धद्वैतरूपहि सिरिफ भासिहि निज २ भेश॥
सो०। सकल कल्पना त्याग सन्त अवर सत्शास्त्र के।
अनुस्सार अनुराग युत पुरुपार्थ करहु सदा॥

---

# वशिष्ठोपत्तिस्तथा वशिष्ठोपदेशा गमन बर्णन॥

दो०। कह वशिष्ठ--हे रामजी! ग्रहण करहु मम बैन।
बाँधवसम अरुताहिकहु परममित्र निजऐन॥
सो०। करि है रक्षा तोर दुःखहु ते हे रामजी!।
यह उपाय जो मोर मोक्ष ताहिहौं कहतहौं॥
चौ०। तानुसार पुरुपारथ कीजै। परमअर्थ सिधितब करिलीजै॥

यह चित जगके भोगहि औरा। भोगहिं रूप खाड में दौरा॥
तामें याहि गिरन जनि देहू। विरसजानि तजि देहु सनेहू॥
परम मित्र वहु ह्वैहै तेरा। त्यागि देहु अरु करहु घनेरा॥
जासों वहुरि ग्रहण नहिं होई। मोक्ष उपाय सहिता सोई॥
चित एकाग्र करि याको सुनहू। परमानन्द पायके गुनहू॥
प्रथमै शम अरु दमको धारहु। अर्थ जु सम्पूरण संसारहु॥
की वासना त्याग करि देऊ। उदारता करि तृप्त रहेऊ॥
याको नाम अहै शम भाई। दमको अर्थ सुनहु मन लाई॥
बाह्य इन्द्रियनको वश करना। जब याको प्रथमै चित धरना॥
उपजै परम तत्त्व सु बिचारा। तासु विचार विवेकहि द्वारा॥
प्राप्ति परम पद होय तुरंता। जासों दुख न होय पुनिअंता॥
अविनाशी सुख तोको होई। मोक्ष उपाय सहिता जोई॥
करु पुरुषारथ तिहि अनुसारा। प्राप्त आत्मपद होइ उदारा॥
जो कछु ब्रह्मा पूरब माहीं। किय उपदेश आज हमताहीं॥
तुमको कहत राम समुझाई। चेतहु यह ह्वैहै सुखदाई॥

दो०। कहा राम—ब्रह्मा तुमहु कीन्ह जौन उपदेश।
सोकिहि कारण कियो अरु किमितुम धारयोवेश॥

सो०। कह वशिष्ठ—हे राम! चिदाकाश है शुद्ध यक।
अरु अनंत तिहिनाम अविनाशीहै सो पुरुष॥

छंदरूपमाला। रूपपरमानन्द है अरु चिदानंद स्वरूप;। तिहिमाहँ संवेदन स्पंद स्वरूप परमअनूप,॥ सो विष्णुहीकरि थिति भई है विष्णुजी कसहोय;। जो स्पंद अरु निस्पदमें है एक रस नहिंगोय,॥ अरु कदाचित् अन्यथा भावहि प्राप्तभो सो नाहिं,। जिमिजलधितेवहुरगविविधितरंगउपजतजाहिं;॥ तिमि चिदाकाशहि शुद्धते अस्पंद करि उत्पन्न,। भैविष्णुजीयहिजगत में हैं सकल गुण संपन्न,॥

दो०। तासु विष्णुके स्वर्णवत किरन वाल जो जन्न।
नाभि कमल ते हैं भये ब्रह्मा जी उत्पन्न॥

सो०। पुनि ब्रह्माजी सोय ऋषि मुनीश्वरनके सहित।
स्थावर जंगम जोय प्रजा युक्त उत्पन्न करि॥
चौ०। मनौराज्यकरिब्रह्मासोई। किय उत्पन्न जगत यह जोई॥
ताहीं जग के कोन समीपा। भरत खण्ड अरु जम्बू द्वीपा॥
तहँ आतुर दुखकरि नर देखी; । उपजी करुणा ताहिविशेखी॥
पुत्रहि देखि पिता को जैसे। करुणा उपजति ब्रह्महितैसे॥
तब ताके सुख हेत विधाता। तप उत्पन्न कीन्ह विख्याता॥
जासों सुखी होहिं नर नारी। आज्ञा करी करहु तपभारी॥
तब तप करत भये तिहि आगे। स्वर्गादिकहु लहन सङ्लागे॥
सो सुखभोगि गिरिहिपुनियाहीं ;। तब सो जीवदुखी रहिजाहीं॥
असलखि सत्यबाक चतुरानन ;। धर्महिं करतभये प्रतिपादन॥
तिनके सुखहित आज्ञा कीन्हा; । तासु धर्म प्रतिपादन चीन्हा॥
लहन लगे लोकहु सुखआला। बहुरिगिरिहिकरिभोगविशाला॥
बहुरि दुखी के दुःखी रहहीं। तहँ गिरि बिबिधकष्टकोसहहीं॥
दो०। बहुरि दान तीर्थादिकहु पुण्यक्रियाउपजाय।
उनको आज्ञाकीन जो सेवत तिनहिं अघाय॥
सो०। सुखीहोहुगे तात जब सेवनलागे तिनहि।
प्राप्त ह्वै भये जात महा पुण्य के लोकको॥

छंद गीता॥

भोगनलगे सुख तिनहुंके पुनि बहुतकाल प्रमान।
निज कर्म के अनुसार करिकै भोगि गिरतसुजान॥
करिकै बहुत तृष्णातबै सुख दुःख को नर पाय।
जन्मरु मरण के दुःख ते भै महादीन सुभाय॥
अरु देखिआतुर दुःखकरि विधिके मनहिंयहआय।
जिहि दुःख निवृत होय ताते करिय सोयउपाय॥
हे राम ! ब्रह्मा जी विचारत भये जबधरिध्यान।
ह्वै है न निवृत दुःख याको विना आतम ज्ञान॥
दो०। सुखी होहि; उपजाइये ताते आतम ज्ञान।

यहविचारिपुनिकरतभेआत्मतत्त्वकोध्यान ॥
सो०। आत्मतत्त्वके ज्ञान ते संकल्प कियो तबहिं।
करनेते तिहिध्यान तत्त्वज्ञान जो शुद्धयह ॥
चौ०। ताकीमूर्त्ति होयहौं भेऊं। सो सुजान हौं कैसो हैऊं ॥
जो विधि के समान हौं नाथा। जिमि कमण्डुरहउनकेहाथा ॥
तैसे हाथ कमण्डलु मेरे। जिमि रुद्राक्ष माल उन केरे ॥
तिमिममकण्ठ बीचसो माला। जिमि उनके ऊपरमृगछाला ॥
तिमि मृग छाला मेरे ऊपरु। यहि प्रकार ब्रह्माजी को अरु ॥
मेरो अहै समान अकारा। शुद्ध ज्ञान रूपहू हमारा ॥
मोको जग भासत कछु नाहीं। जग सुषुप्तिइव मोहिलखाहीं ॥
तब ब्रह्मा जी कीन्ह विचारा। जो याको हौं यहि संसारा ॥
जीवहि के कल्याणहि हेतू। किय याकी उत्पत्ति सचेतू ॥
शुद्ध ज्ञान स्वरूप यह अबहीं। अरु अज्ञान मारगहि तबहीं ॥
शुभ उपदेश होय यह सबहीं। कछु प्रश्नोत्तर होवै जबहीं ॥
तब मिथ्या को होय विचारा। करत विचार हरतदुखसारा ॥
दो०। जीवहु के कल्याण हित गोद लियो बैठाय।
फेरयो कर मम शीशपर शीतलभयो सुभाय ॥
सो०। जिमि शीतलता होय तनको शशिकी किरन सों।
तैसे शीतल सोय सारी भई शरीर मम ॥

छन्द इन्द्रवज्रा ॥

ब्रह्मा मुझे जैसेहि हंसकाही। हंसे कहैं मोकहँ भांतिवाही ॥
कल्यान को जीवहु के विचारो। अज्ञान को काल कछूक धारो ॥
जो श्रेष्ठ हैं सो अवरोहु हेतू। आवे मही बीच रहे अचेतू ॥
जैसे रहै निरमल चन्द्र आभा। पै अंगिकारोहु श्यामता भा ॥
दो०। तिमि अज्ञान मुहूर्त्त भर कीजै अंगीकार।
शापमोहिं विधिने दियो, रघुवर!यही प्रकार ॥
सो०। हैहो तुम अज्ञान तबहीं ब्रह्मा जीव की।
आज्ञालीन्हीमान शापहिअंगीकार किय ॥

चौ०। आतमशुद्धतत्त्व,तवमेरा। अपुना आप जो रहा हेरा॥
ताके मैंहु अन्य की नाईं। होत भया;हे राम! गुसाईं॥
यह मेरी जो स्वभाव सत्ता। मोंको भई विस्मरण मत्ता॥
अवर जागि मेरो मन आया। भाव अभाव रूप दरशाया॥
अरु वशिष्ठ आपुहि हौं जाना। ब्रह्मा को सुत यों करिजाना॥
जग जान्यों पदार्थ युत नाना। चंचल होत भयोतिहि प्राना॥
तब गुनिजगजालहिं अतिछूंछा। दुःख रूप ब्रह्मा सन पूंछा॥
हे भगवन्! कैसे संसारा। उपजतअरु विनशतयकवारा॥
हे रामजी! पितहिं यहि भांती। पूँछौ लखि करुणाकी कॉती॥
किय उपदेश भली परकारा। मम अज्ञान नष्ट भा सारा॥
अरुणोदय तप निवृत जैसे। मम अज्ञान निवृत भा तैसे॥
अपर शुद्धताको हौं लीन्हे। जिमि आदर्शहिमाजनकीन्हे॥

दो०। शुद्ध होत तिमि हौं भयों अवर सुनों हे राम!।
ब्रह्माजीते हौं अधिक होत भयों तिहि याम॥

सो०। आज्ञा कीन्हीं मोरि परमेष्ठी ब्रह्मा सुनहु;।
जम्बुद्वीप की ओर भरत खण्डको जाहुतुम॥

छन्दकाव्य। तुमको अष्टप्रजापतिको अधिकार मिलैगो।
उपदेशहु तहँजाय जिवहिं तव मोदखिलैगो॥
जाहि तहां संसारी सुखकी इच्छा होवै।
कर्म मार्ग उपदेशहु जाते सब दुख खोवै॥
तिसकारि स्वर्गादिक सुखभोगेंगे सबकोई।
अरु जगते विरक्त ह्वै पावहिंगे सुखसोई॥
सो जिनको आतम पदकी शुभ होवै इच्छा।
ताहि ज्ञान उपदेश्यो करि बहुभांति परीच्छा॥

दो०। ताते अब भूलोकमें जाहुतात करिक्लेश।
यहि प्रकार उपजत भये मोकहँ शुभ उपदेश॥

सो०। आवन भा यहिभांति सीताराम विचारि तुम।
खलमण्डली जमाति तजिकै भजु हरिहर चरण॥

# वशिष्ठोपदेश वर्णन ॥

दो०। पुनिकह मुनि-हेरामजी! यहिप्रकारजगमाहिं।
मेरोहू भावनभयो में कैसो हों जाहिं ॥
सो०। ज्ञानहिं वांछा कोय; ताहिपूर्ण करिवेहि हितु।
उपजावतभै सोय; मोंकोकहि यह,वैन पितु ॥
चौ०।कहा,रामजी-हेभगवाना!। यह शुभउत्पतिते तिहिसाना॥
शुद्ध अनन्त जीवकी, कैसे। भई; सुनावहु मोकहँ तैसे॥
कहँ वशिष्ठ-हेराम! गुसाँई। आतम शुद्धि तत्त्व जो भाई॥
तासु स्वभाव रूप सम्वेदन। स्फूर्ति अहै जाको नहिं छेदन॥
सो विधिरूप होय स्थितभावर। जिमि समुद्र अपनीद्रवताकर॥
होत तरंग रूप तिमि भयऊ। पुनि सम्पूर्ण जगत सो ठयऊ॥
अरु उत्पन्न कीन्ह तिहुँकाला। तव वीत्यो बहुकाल कराला॥
पुनि कलियुग आयो अतिहीना। भई जीवकी बुद्धि मलीना॥
पाप विषे तव विचरन लागे। शास्त्र वेद आज्ञा सब त्यागे॥
याही भाँति धर्म मरयादा। छिपी; पाप प्रकटत भाज्यादा॥
राज, धर्म मरयादा जेती। सो सब नष्ट होतिभै तेती॥
निज,२ इच्छा के अनुसारा। विचरन लगे जीव यकवारा॥
पावन लागे कष्ट विशेखी। विधिहिभई करुणातिहिदेखी॥
सोइ दया धारण करि ओहीं। भूमि लोक महँ भेज्यो मोहीं॥
और कहा, हेराम! देइ मन। कियो धर्म मर्यादा स्थापन॥
जीवहिं करौ शुद्ध उपदेशा। भोगहु की इच्छा जिहि वेशा॥
दो०। तिहि कीजे उपदेश तुम कर्म काण्ड को वेश।
संध्या जप अस्नान तप यज्ञादिक उपदेश॥
सो०। अवर मुमुक्षु विरक्त जो अरु चाहत परमपद।
ताहि तुम यथा शक्त ब्रह्म सुविद्या को कियो॥

छंद सारावती॥

हे हरि! जौन प्रकार सिखै। मोकहँ भेज्यहु लोक्य विखै॥

तैसहिं सन्त कुमार गये—। नारदहू कहँ देत भये— ॥
सीख ; सबैहि महीश्वर के। कीन विचार जुटै कर के ॥
क्यों जग की मरयाद सरै। जीव मार्ग शुभ में बिचरै ॥
दो०। तव हम कीन बिचार यह प्रथम राज्य व्योहार।
स्थापिय जीव बिचारही जिहि आज्ञा अनुसार ॥
सो०। स्थापिय प्रथमहि भूप रहे दण्ड कर्त्ता जु वह।
कैसो सोउ अनूप वीर्यवान जो होय अति ॥
चौ०। तेजवानअतिआत्मउदारा। उपदेश्योंहौं तिनहिंभुवारा॥
सुअध्यात्म विद्याहिं सुनावा। जासों परम पदहिं सो पावा॥
परमानन्द रूप अविनाशी। सोइ ब्रह्म विद्या अवकाशी॥
सो उपदेश भयो तिहि जवहीं। सब अति सुखी होतभे तवहीं॥
यहि कारण तिहि विद्यानामा। पराराज्य विद्या सुललामा॥
तवहिं शास्त्र श्रुति वेद पुराना। करि मरयाद धर्म की ठाना॥
जप, तप, यज्ञ,दान;स्थानादी। कीन्ह्यो प्रकट क्रियासबवादी॥
अरे जीव! सेवन ते याके। सुखी होहुगे हरि रुख ताके॥
तवहीं सो सब फलको धारी। सेवन लगे तिनहिं नर नारी॥
तामें कौ यक निरहंकारा। हृदय शुद्ध हित क्रममन यारा॥
अरु जो मूर्ख रहे सो भूली। कामना निमित मनमें फूली॥
कर्म करत तब रहे सुभाई। भटकहिं घटी यंत्रकी नाईं॥
आवत कवहुँ ऊर्ध्वकभु नीचे। जो निष्काम कर्म्म करु खचि ॥
होत शुद्ध हिय ताको भारी। होत ब्रह्म विद्या अधिकारी॥
अरु ताके उपदेशहि द्वारा। प्राप्ति आत्मपद होत हजारा॥
जीवन्मुक्त भये यहि काजा। विदितभेद भै कै सिधिराजा॥
दो०। सो चलावते आवते परंपरा निज राज।
मोरेही उपदेश करि पायो ज्ञान समाज॥
सो०। अरु पुनि दशरथ राय ज्ञानवानभे सोउभी।
यही दशाको आय प्राप्त भयो तुमहूं अवहिं॥
छंदनील। सोतुम श्रेष्ठभयो अवहीं सबसो अतिहीं; । ज्योंहीं

विरक्तआत्महुमेंशुभकैमतिही ; ॥ त्योंपहिलेहि स्वभाविकआत्म विरक्तभये । सोउस्वभावहिसे तनशुद्ध कियेहिठये ॥ याहिय कारणते तुम श्रेष्ठभये अबहीं । कोउ अनिष्ट जु पावतहैं दुखको तबहीं ॥ तासन होय विरक्तहुजो तुम सो न भई । तो कहँ इन्द्रिय सर्वहि विषे लखायदई ॥

दो० । तैसे होत तुमहिं भयो तात प्राप्त वयराग ।
त्योंहिअहैं सब श्रेष्ठअति, श्रेष्ठअधिक तवभाग ॥

दो० । हे राम जी! मशान आदि कष्ट के भस्थान कहँ ।
सब को ताके ध्यान से उपजत वैराग्य अति ॥

चौ० । कछुन अहैयकदिन मरिजाना । जोकौनरहैंश्रेष्ठसुजाना ॥
सो वैरागहि अति दृढ़ राखै । मूरख पूरि विषय अभिलाखै ॥
ताते जिहि वैराग अकारण । सोई पुरुष श्रेष्ठ साधारण ॥
हे राम जी! श्रेष्ठ नर जोई । स्व अभ्यास विराग बलसोई ॥
होहि मुक्ति जग बंधन छोरी । जिमि हाथी नग बंधन तोरी ॥
निज बलसों बाहर कढ़ि जाई । सुखी होत तब आनँद पाई ॥
तिमि विराग अभ्यास जोरकर । छूटत बंधन ते ज्ञानी नर ॥
महा अनर्थ रूप संसारा । जो नर निज पुरुषार्थ प्रचारा ॥
बन्धन को नहिं तोरि बहावत; । तिनहि राग दोषाग्निजरावत ॥
जो पुरुषार्थकरि शास्त्रहिमाना; । गुरु प्रमाण करिकै सा ध्याना ॥
सोई नर वहि पद को पाया । ताको कोउ सकै न सताया ॥
आध्यात्मिक दैविक तिहि भाई । भौतिकताप सकै न जराई ॥

दो० । जैसे वरषा काल में बहु बरषत बन माहिं ।
तबपुनि दावानल बनहिं कोटि जारि सकु नाहिं ॥

सो० । तिमि ज्ञानिहिं नहिंआप दुराचार करिकै कबहुँ ।
आध्यात्मिकादिकताप कष्टदेत नाहि काहुविधि ॥

छन्द पंकजवाटिका ॥

नर श्रेष्ठ जिन्हें संसार लाग । अति ते रस जानै कौन त्याग ॥
न सकै पदार्थ ताको गिराय । तिहि गेरि देत जो मूर्ख भाय ॥

परि तीक्ष्ण वेग आँधी झँझार। गिरि वृक्ष पौन लागे अपार॥
पर कल्प वृक्ष क्योंहू गिरै न। तिमि; रामचन्द्र हे! धर्म ऐन॥

दो०। श्रेष्ठ पुरुष अति सोय जिहि विरस भयो संसार।
इच्छा आतम तत्त्व की भै ताही आधार॥

सो०। तिनहीं को अधिकार नित्य ब्रह्म विद्याहि को।
उत्तम नर सुकुमार तुमहूं उज्ज्वलपात्र तिमि॥

चौ०। जिमिव्वैकोमलबीजधरामें। तिमिउपदेशतुम्हेकरतामें॥
जाहि भोग की इच्छा घोरा। करतयतन पुनिजगकी ओरा॥
पशुवत् सोई श्रेष्ठ नर वाही। है पुरुषार्थ तरन की जाही॥
हे राम जी! प्रश्न तिहि पासा। करहु जानिवे में जिहिआसा॥
मेरे प्रश्न करन महँ जोई। उतर देन को समरथ होई॥
जिहि समरथन रहै तिहिमाही। तासों प्रश्न करन नहिंचाही॥
जिहि समरत्थ देखिये तामें। वचन भावना होय न जामें॥
तवहूं प्रश्न करिय नहिं तासों। पाप होत जु दम्भकरि यासों॥
तिनहिं करत गुरुहू उपदेशा। है वेते विरक्त जग क्लेशा॥
केवल आतम परायण हेतू। श्रद्धा होवै रवि कुल केतू॥
आस्तिकभाव होय अस भाजन। देखि करै उपदेश अकाजन॥
हे रामजी! गुरु अरु चेला। दोऊ उत्तम होत सु वेला॥

दो०। वचन शोभु तब; तुम अहहु शुद्ध पात्र उपदेश।
जेते कछु गुण शिष्यके वरणत शास्त्र दिनेश॥

सो०। सब तेरे महँ राम पावहुँ अरु उपदेश महँ।
समरथ हौं तिहि काम होवैगो अति शीघ्रही॥

छन्द पायता॥

हे प्यारे! निर्म्मल अति ही। भै है तेरी शुभ मति ही॥
सारे सिद्धान्त जु वयना। तेरेही [illegible] अयना॥
जैसे ही सुन्दर पट [illegible] में। जावै [illegible] ८ में॥

तैसे तेरी बुद्धि हू शुभ गुण सों खिलि आय॥
सो०। जु कछु शास्त्र सिद्धान्त आत्म तत्त्वतोकों कहों।
तामें ह्वै बुधि शान्त करिहै शीघ्र प्रवेश तव॥
चौ०। निरमलनीरमाहँजिहिभांती। करतप्रवेशसूर्य्यकीकांती॥
आत्म तत्त्व में तव बुधि तैसे। करि शुद्धता प्रवेशिहि वैसे॥
हे राम जी! सामने तोरे। करहुँ प्रार्थना युग कर जोरे॥
जो कछु मैं उपदेश सुनावा। तामें कीजै आस्तिक भावा॥
हे कल्याण यहि वचन मोहीं। जो धारणा न होवै तोहीं॥
तो जनि कीजै प्रश्न घनेरा। जाशिष्यहि गुरु के वच केरा॥
ह्वै आस्तिक भावना प्रमाना। ताको शीघ्र होन कल्याना॥
मेरे वचन माहँ तुम ताते। आस्तिकभाव कियो मनसाते॥
और आत्म पद पैहौ जातें। सोहौं कहहुँ सुनहु सब बातें॥
प्रथमहिं कहहु मानिममवानी। असत बुद्धि जु जीव अज्ञानी॥
तिनको संग तजहु अति भारी। मोक्ष द्वार जु पौरिया चारी॥
तिन सों मित्र भावना कीजै। तब मनकोमनोर्थ निजलीजै॥
दो०। मित्र भाव मैं देइ सो मोक्ष द्वार पहुँचाय।
तुमहिं आत्म दर्शन तबहिं होवै गो रघुराय॥
सो०। द्वारपाल को नाम शम सन्तोष विचार सुनु।
सन्त संग अभिराम द्वारपाल हैं चारि यह॥

छन्द सुखमा॥

जानै इनको लीन्हा वश कै। सो मुक्तिहु द्वारै ते खसकै॥
सो चारिहु जो होवै वशना। सो तीनिहि को खूनै कसना॥
दोई वश वा एकै करिये। जो कै वश में एकै धरिये॥
एकै वश में होवै जबहीं। चारों वश में होवैं तबहीं॥
दो०। इन चारिहु को आप में अहै परस्पर नेह।
तहा आय चारिहु रहत एक करत जहँ गेह॥
सो०। इन सों नेह जु कीन्ह सुखी भये सो सर्वदा।
त्याग कीन्ह जिन चीन्ह दुखीरहत सो मूढ़नर॥

चौ० । यद्यपिहोतप्राणकोत्यागा । तौभीयक साधन करिलागा ॥
अति वल करिकैनिजवशकीजै । वश करियक चारिहुवशिलीजै ॥
एक वशत चारिहु वश नेहा । चारिहु केर परस्पर नेहा ॥
जहँ यक आवत तहाँ तुरन्ता । चारों आय रहत भगवन्ता ॥
जो नर इनसों स्नेह बढ़ावा । सुखीभये सो अतिसुखपावा ॥
अरु जो नरने इनको त्यागा । दुखी भये सो होय अभागा ॥
हे राम जी ! तुरन्त पयाना । यद्यपि त्याग होय निजप्राना ॥
तौहू यक साधनहि प्रवीना । वल करि कीजैनिजआधीना ॥
एकहिं वश चारों वश होई । अरु तव बुधिमें शुभगुनसोई ॥
आय कीन गंभीर निवाशा । जिमि दिनकरमें सर्वप्रकाशा ॥
तिमि संतन अरु शास्त्रसुबानी । जो निर्मल गुन कहावखानी ॥
सो तेरे में पैयत सारी । अव तुम भै ममवचअधिकारी ॥
दो० । जिमि तन्त्रीके सुननको, अन्दोलत चहुँओर ।
अति अधिकारी होतहैं तासु शब्दसुनिघोर ॥
सो० । चन्द्रोदयते कंज शशिवशी खिलिजात जिमि ।
तैसे शुभ गुन पुंज ते खिलि आई बुद्धि तव ॥
॥ छंद हरिपद ॥
संतसंग सत्शास्त्रहिद्वारा तीक्ष्ण किये ते बुद्धि ।
होत प्रवेशआत्मतत्त्वहिमें यहीबुद्धिअतिशुद्धि ॥
ताते श्रेष्ठ पुरुष सोई अहु जाने यह संसार ।
त्यागिदियोअतिबिरसऔरदुखदाईताहिविचार ॥
संत और सत्शास्त्रहिद्वारा करत अनेक उपाव ।
आतमपदहित सो अविनाशीपदकोवेगहिपाव ॥
अरु जो शुभमारगको तजिकै लगेजगतकीओर ।
सो हैं महा मूर्ख जड़ पापी पावेंगे दुख घोर ॥
दो० । शीतलता करि नीर जिमि वरफ़होत नरनाह ।
तिमि अज्ञानी मूर्खता करि दृढ़ आतमराह ॥
सो० । तजु जड़ है, हे राम ! अज्ञानी के हृदय विल ।

माहँ दुराशा धाम सर्प निरंतर रहु दुखद ॥
चौ०। पावतशान्तिकदापिनसोई। आनँदसेप्रफुल्लितनहिंहोई ॥
रहु संकुचित सदा आशाकर। सकुचुमांसजिमिअग्निमाहँपर ॥
आत्म पदहि साक्षात्कार महँ। आवरणे विशेष आशा रहँ ॥
घन आवरण होत रवि आगे। तिमि आवरण दुराशा लागे ॥
आत्मतत्त्व के आगे पूरी। आशा रूप आवरण दूरी ॥
जबै होय आतम पद तबही। शुभ साक्षात्कार है सबही ॥
हे रामजी! दूर तबै आशा। होय जबै नर करि विश्वाशा ॥
करै संत संगति सत्कारा। सत्शास्त्रहु को होय विचारा ॥
एक बड़ा जग रूपी तरुवर। छेदिजात सो बोध खड्गकर ॥
संत संग सत्शास्त्रनुसारा। तीक्ष्ण बुद्धि जबहोय उदारा ॥
तब जग रूपी भ्रम को रूपा। होत तुरत्त नष्ट अरु शूपा ॥
जब शुभ गुण होवै विधिनाना। आयविराजत आतम ज्ञाना ॥
दो०। जहाँकमल अरु भँवर जहँ स्थिति होतहें आय।
तब शुभगुण महँ रहत है आत्मज्ञानयहछाय ॥
छंद पद्धाटिका ॥
शुभगुण रूपी जबपवनजोत। इच्छा रूपी घन निवृतहोत ॥
तब आत्मा रूपी चन्द्र चारु। साक्षात्कार होवै उदारु ॥
जिमिशशिके उदयभएशिकाल। शोभतनित चारों आसपास ॥
तिमि आत्मा के साक्षात्कार। के;भए बुद्धितव खिलिहितार ॥

---

# तत्त्वज्ञ माहात्म्य वर्णन ॥

दो०। गदगद कहा वशिष्ठ--हे राम! सर्वगुण धाम।
अब तुम मेरे वचन के अधिकारी अति धाम ॥
काहे; तप, वैराग, जो अरु विचार; सन्तोष।
आदि जु शुभगुण संतअरु शास्त्र कहे निरदोष ॥

चौ० । सोसब मैं तेरेमहँपायों । ताते अब यह बचन सुनायों ॥
रज;तमगुणकोत्यागिशुद्धअति ; ।सुनुह्वैसात्विकवानविमलमति॥
राजस विक्षेपहि ते जोई । तामस लय निद्रा महँ होई ॥
सो तुम सुनहु त्यागिके दोऊ । वर्णन करत शास्त्र सब कोऊ ॥
जिज्ञासू के गुण कछु जेते । हैं सम्पन्न तोहि में तेते ॥
जो गुण गुरु के वर्णन कीना । सो सबही मोरे आधीना ॥
जिमि सम्पन्न रत्नसों सागर । तैसे हौ सम्पन्न उजागर ॥
ताते तू मम वच अधिकारी । नहिं अधिकारी मूरख भारी ॥

दो० । चन्द्रोदय ते होत जिमि द्रवी भूत शशि कांत ।
तामें ते अमृत सरत नहीं अन्यथा भ्रांत ॥

सो० । अरुपाहन शिल जासु ते द्रविभूतन होत यह ।
तैसे जो जिज्ञासु ताहि लगत परमार्थ वच ॥

छंद गोपाल ॥

अज्ञानी को लागत नाहि । हे रामजी ! शिष्य तो वाहि ॥
अतिही शुद्ध पात्र जो सोय । ज्ञानी नहिं उपदेशक; होय ॥
तो वाको आत्मा को सार । होवै नहीं साक्षात् कार ॥
चन्द्रमुखीकमलिनि जिहिभात । विमल रहैलखि चाँदनिरात ॥

दो० । अरुजब चन्द्र न होत तब,प्रफुलित होतनसोय; ।
ताते तुमहौ मोक्ष को पात्र न तुम समकोय ॥

सो० । अवर हौहुँ भगवान अहौपरम गुरुजगतहित ।
ह्वै है नष्टाज्ञान तेरो मम उपदेश करि ॥

चौ०।मोक्षउपायकहतहौंसारा । वाहि विचारहु भले प्रकारा ॥
मनकी मलिन वृत्ति तव जेती । तिनको होय अभाव अनेती ॥
महा प्रलयके रवि करि भाई । जिमि मन्दराचलहुजरिजाई॥
ताते वैराग्यहु अभ्यासा । कोवलकरियहिमनहिनिरासा ॥
अपने विषे लीन करु भ्राता । शान्त आतमा होवहु ताता ॥
तैं बालावस्था सों याही । राख्योअति अभ्यास सदाही ॥
... मन उपशम कहँ पाई । ह्वै है प्राप्त आत्म पद भाई ॥

सन्त संग सत्शास्त्रहि द्वारा। पाय आत्म पद जन्म सुधारा॥
दो०। पुनि तिनको दुख लगत नहिं, सुखी भये नर जोय;।
काहेते दुख देह को, अभिमानहि करि होय॥
सो०। सो तनके अभिमान को तो तजि तैंने दियो।
तैसे सोय सुजान तज्यो देह अभिमान जो॥
छन्द शार्दूलविक्रीडिता॥
तैसे जो नर दंभ त्यागि अरु सो देहात्मता को नहीं।
पीछे ते पुनि धाय ताहि न गहै ताते सुखी सो सही॥
जाने आत्महि केर जोर धरिकै वीचार द्वारा बदा।
कीन्ह्यो आत्मपदै सुप्राप्तिवहीं भागभियो सो सदा॥
अकृत्रिम आनन्द पूरण सदा ताको लखाई प्रभौ।
दैवै आनन्द रूप जक्त मखिलौ आनंददायी विभौ॥
आसम्यग्दर्शी अहैं जे जहां ज्ञानी अमानी अवै।
भासै है दिन रैन जक्त तिनको आनन्द रूपी सवै॥
दो०। जो संसरण स्वरूप यह है संसार सुव्याल।
सो अज्ञानी के हृदय में दृढ़ भयो कराल॥
सो०। सोउ नष्ट ह्वै जाहि योग सु गारुड़ मंत्र करि।
होत अन्यथा नाहि और अहै जो सर्प विष॥
चौ०। एकजन्ममहँ मारत सोई। अरु संसार रूप विष जोई॥
तासों अमित जन्म कहँ पाई। जन्म जन्म मरतहिचलिजाई॥
होत कदाचित शांतिवान नाहि। जन्म अनेक अनेक कष्टसहि॥
सन्त संग सत्शास्त्रहि द्वारा। जो नर आत्मपदहि विस्तारा॥
सो आनन्दित भयो सदाही। अन्तर बाहर ताहि लखाही॥
आनँद रूप सकल जग भासा। क्रियनहु माहँ अनन्दाविलासा॥
संत संग सत्शास्त्र विचारा। त्यागिरहे सन्मुख संसारा॥
तासों तिहि जग अनरथ रूपा। सो ऐसो दुख देत अनूपा॥
दो०। जिमि सर्पन के दन्तते दुखी होत हैं आय।
घायल शस्त्रन सों भये अग्नि परे की नाय॥

सो०। बँधे जेवरी संग अन्ध कूपमें पुनि गिरै।
पावत दुःख अभंग; किमि जगमें दुख पावनर; ॥
छन्द उपस्थिनि ॥
जो पूर्व सत्संग सत्शास्त्र द्वारा; । पायोन कछु आत्मपदै विचारा।
सो कष्ट जगमें बहु भांति पावै। नरका नलू विषे जरते सुजावै॥
चक्कीन महँ पीसत दुःख रोवै; । पाषाण बरषा करि चूर्ण होवै॥
कोल्हून महँ पेरत जाहि ताको। औ शस्त्रसनकाटतसोउवाको॥
दो०। इत्यादिक जो कष्टबड सोउ प्राप्त तिहिहोय।
जीवहिं प्राप्त न होत जो ऐसो दुःख न कोय॥
सो०। दुःखहोत सबताहि आत्महिंके परमाद सों।
अवरपदार्थहिजाहि जानतयहरमणीयअति॥
चौ०। चखलसोउचक्रकीनाई। कबहूं थिरु नहिंरहत गुसाईं
अरु जो सन्मारगको त्यागी। इनकी इच्छा करत अभागी॥
महा दुःख को पावत सोई। जान्यो बिरसजगहिनर जोई
दृढ भै पुरुषारथ की ओरा। ताहि आत्मपद प्राप्त कठोरा॥
अपर आत्मपद जे नर पावा। तिनकोबहुरि दुःखनहिंआवा॥
तिनके दुःख नष्ट जो नाहीं। होत कबहुं यहिजीवन माहीं॥
ज्ञान हेतु पुरुषारथ कोई। जो नहि करत मूढता खोई॥
अज्ञानिहिं दुखसन भवकूपा। ज्ञानिहि सबजग आनँदरूपा॥
दो०। अपने आपहि जानिके रहत न तिहिं भ्रमकोय। ॥
ज्ञानवान में बहुतविधि चेष्टा भासत जोय॥
सो०। शान्त स्वरूप सदाहि आनँदरूप कवौं रहत।
जगको कौदुखनाहि परशकरिसकततहिकछु॥
छन्दस्वरूपी॥
काहे जो पहिरयो तिनने। ज्ञानरूप कवचहु जिन
दुःख होत है ज्ञानिन को। बड़े बड़े ब्रह्मर्षिन
ज्ञानी बहु राजर्षिहु भये। सोऊ
पै दुख सों आतुर न भये। सदा

दो०। क्यों जो ज्ञानी ज्ञानको पहिरयो कवच सदाहि।
तातें कोऊ दुःख तिहि परश करत कछु नाहि॥
सो०। नित आनन्दहिरूप, जिमि ब्रह्मा अरु बिष्णु शिव;।
नाना भांति अनूप चेष्टा करत लखात सब॥
चौ०। अन्तरतेअतिशांतिहिरूपा। लो है देव दनुजनरभूपा॥
यहिविधि औरहु ज्ञानी जोई। उत्तम शांतिरूप नर सोई॥
ताको करता को अभिमाना। कोऊ नहीं फुरत भगवाना॥
अज्ञानी रूपी घन जासों। मोहरूप कुल्हाडतरु तासों॥
सोऊ ज्ञान रूप हिम काला। करिके नष्टहोत ततकाला॥
पावते स्वसत्ता को ताते। अरु अनन्दकरि पूर्ण सदाते॥
जो नर करत कछूक क्रियाको। सोउ विलास रूप है ताको॥
अरु आनन्दरूप जग सबही। ज्ञानवान नरहोवै जबही॥
दो०। तनरूपी रथ इन्द्रिहय मनरूपी रजुआहि।
तासों हयको खींचहीं मनरूपी रथवाहि॥
सो०। बैठो तिहि रथमाहिं वह नरहै आरूढ़अति।
खोटे मारग माहि डारत इन्द्रिय रूप हय॥
छंददोहो। ज्ञानीके इन्द्रिय रूपहय सो अस अहैं अनूप।
जो जहाँ जात हैं सो तहां अहैं अनन्दहिरूप॥
नहिंकोहु ठौर में खेदलहैं और सबक्रियामाहि;।
है विलास तिहि आनन्द करि रहततृप्तसदाहि॥

---

## शमवर्णन॥

दो०। अपर सुनो, हे रामजी! कहा मुनीश वशिष्ट।
होवै तबहिय पुष्ट जो आश्रय करि यहि इष्ट॥
सो०। बहुरि न होय चलाय मान तोर मन कबहुँकछु;।
काहू भांति लुभाय जगके इष्ट अनिष्ट सन॥

चौ०। जानरकोयहिभांतिसदाई। प्राप्ति आत्मपदकीभइभाई॥
सोई परम आनन्दित भयऊ। शोक करत नयाचनाठयऊ॥
हेयोपादे यहि ते हीना। परम शान्ति रूपी परवीना॥
होय रहे अमृत करि पूरे। देखत चेष्टा करत सुरूरे॥
करत परन्तु नहीं कछु भाई। मनकी वृत्ति जहाँ तिहिजाई॥
भासति आतम सत्ता तहई। आत्मानन्द पूर्ण है रहई॥
अमृतमय राकाशशि जैसे। परमानँद मय ज्ञानी तैसे॥
यह जो हौं तोको रघुराई। अमृतरूपी वृत्ति सुनाई॥
जब विचार युत जानहु ओही। तब साक्षात्कार तोहिंहोही॥
जब जो आत्म ज्ञानको पावा। तबहीं सो सब कष्ट नशावा॥
रहुन तापशशि मण्डलमाहीं। कबहुं शांति अज्ञानिहि नाहीं॥
अरु पुनि कछुक क्रियाकरुजोई। तामें अति दुख पावतसोई॥
जिमि कक्करके वृक्षमाहँ वहु। कंटक की उत्पत्ति होतरहु॥
तैसे अज्ञानी को भारी। दुख उत्पत्ति होत सुखहारी॥
यह जो जीव जगत महँ आवैं। मूरखता करि अति दुखपावैं॥
असदुख अद्भुत और न कोई। करि कौविपद न असदुखहोई॥
दो०। जस दुखसहु मूर्खता करि असदुख कोऊ नाहिं।
लेय भीख चाण्डाल घर लै ठिकरा करमाहिं॥
सो०। आत्मतत्त्व की होय जिहि जिज्ञासा अतिसुभग।
तबहु और सबकोय अहै श्रेष्ठ ऐश्वर्यते॥

छन्दरूपक॥

मूर्खताहि सो परन्तु व्यर्थ जीवना अयुक्ति।
दूरि हेतु मूर्खताहि हौं कहौं उपाय मुक्ति॥
मोक्ष को उपाय पर्म बोधकार है सुजान।
बुद्धि संसकृत्त होय है कछू अचार ज्ञान॥
अर्थ होय जो पदै पदार्थ जानतेहि हारि।
मोक्षको उपाय शास्त्रलेय खूब ही विचारि;॥
तौहितासु मूर्खता तुरंत नष्ट होय जाय।

नष्टहोतेही सुखी सुभाय होत तासु काय; ॥
दो०। प्राप्त आत्मपद होय तब जैसे आतम बोध।
कोकारणयहशास्त्रसब अतिउत्तम अविरोध ॥
सो०। तिमि न अवर कौ भास शास्त्र त्रिलोकीके बिषे।
बहु प्रकार इतिहास उदाहरण दृष्टान्त युत ॥
चौ०। जामेंताहिविचारैंजबहीं। होय प्राप्त परमानंद तबहीं ॥
तिमि अज्ञान रूप हरिबे को। ज्ञान रूप शलाक करिबे को ॥
अन्धकार जिमि सूर्य नशावै। तिमि अज्ञान नाशि यहनावै ॥
जिहि बिधि होत यासुकल्याना; । श्रवण करौ सोकृपानिधाना ॥
अरु गुरु ज्ञानवान नर जोई। करु उपदेश शास्त्रको सोई ॥
निज अनुभव सोपावत ज्ञाना। निजअनुभवगुरुशास्त्रसमाना ॥
तीनिहुँ मिलैं यकत्रितआई। तब कल्याण होय यहिभाई ॥
जब लगि अकृत्रिम आनन्दा। भयो प्राप्तनहिंरविकुलचन्दा ॥
तबलगि करै सुदृढ़ अभ्यासा। अकृत्रिम आनन्द बिलासा ॥
ताको प्राप्त को करने हारा। मैं गुरुहौं सुनु राम उदारा ॥
परम मित्र जीवहि हम आहीं। ऐसो मित्र अवर कौ नाहीं ॥
जीवहि संगति तात हमारी। प्राप्त अनन्द को करने हारी ॥
ताते जो कछु कहौं सुनीजै। भलीभाति बिचारितिहिकीजै ॥
यह जो अहै जगतको भोगा। सो क्षणमात्र अंत महँ रोगा ॥
ताते इनहि त्यागिये रामा। दुःखअनंत विषय परिणामा ॥
इनकहँ दुःखरूप तुम जानी। त्यागहु बेगि रामतुम ज्ञानी ॥
दो०। होयकरहु हम सारिखे ज्ञानवानको संग।
मेरे वचन बिचारते ह्वैहै दुख सब भंग ॥
सो०। जो नर मेरेसंगप्रीति करी मन वचन क्रम।
तिनको हौं बहुरंग कीन्ह्यों प्राप्त अनंतपद ॥

छंद वसततिलक ॥

आनन्द प्राप्त तिन को हम कीन्ह जानी।
अनन्दितै जिहि भयो बिधि रुद्र ज्ञानी ॥

सो निर्दुखै पदहि प्राप्त भयो सदाही ।
कीन्ही जु प्रीति मम संग सुश्रेष्ठ आही ॥
जो सन्त औ सबहि शास्त्र विचार द्वारा ।
दृश्यैं अदृश्य लखिकै निरभय गुजारा ॥
आत्मा प्रमाद करु जीवहि खूब दीना ।
अज्ञानिको हिय कंज तव लौं मलीना ॥
दो० । जबलगि तृष्णारूप निशि को विनाश नहिं होत; ।
अरु जाही क्षण ज्ञान रूपी भो सूर्य उदोत ॥
सो० । नष्ट होत तिहि-पुंज तृष्णा रूपी रात्रि तव ।
पुनिहियरूपीकंज खिलिआवतआनंदकरि ॥
चौ० । जोपरमार्थमार्गकोत्यागा । खान पान आदिकमेंलागा ॥
जगके भोग माहँ रहु साना । जानहु ताकहँभेकिसमाना ॥
परि कीच में शब्द करु जैसे । अहु मूरुख वह पूरुप तैसे ॥
यह संसार आपदा सागर । तामे जो कौ श्रेष्ठ उजागर ॥
सुसतसंग रातशास्त्र विचारा । करि उतरत समुद्र संसारा ॥
पावत परमानन्द नवीना । आदि अन्त मध्यहुते हीना ॥
निर्भय पदको पावत सोई । जग सागरके सन्मुख जोई ॥
दुखते दुःख रूप पद पायो । कष्ट ते कष्ट नरकमहँ आयो ॥
पानकरत विषको द्विप जानी । नाश करतसोविपतेहिआनी ॥
तिमि जो लखिअसत्य संसारा । बहुरिकरत जगको व्यवहारा ॥
सो नर अवशिमृत्यु को पावै । विमुखआत्मपदते जो आवै ॥
अरु जो आत्मपदहि पहिचाना । तिहि कल्याणरूपकरिजाना ॥
त्यागि आत्मपदको अभ्यासा । धावत जगकीओर पियासा ॥
लागि अग्नि काहू गृह माहीं । तृणको घर तृणकीशय्याहीं ॥
में , सोवत ज्यों पावत नासा । जन्म मृत्यु त्योंपावउदासा ॥
अरु संसार पदारथ देखी । भै दोप रागवान विशेखी ॥
दो० । सोसुख विद्युत चमक जिमि अरु जोह्वैमिटिजाइ, ।
थिर न रहै तिमि जगत को दुःख आगमा पाइ ॥

सो०। अरु पुनि यहसंसार भासतनित अविचारकरि;।
कीन्हें अवर विचार सोउ और ह्वै जात है॥

छंदमदनहरा। सुविचारतताही लीनजुनाही तासों तुम को उपदेश कियेको कामनहीं। सो विचार कीना होवै लीना पुरुषार्थ यही कारन चहिये जो करे सही॥ जिमि दीपक हाथा होवै नाथा कूप माहँ ह्वै अंध गिरै है मूर्ख वही। तैसे संसारां टारनहारा भ्रमको विद्यमान गुरुहै अरु शास्त्र यही॥ तिहिशरणन आवै मूर्खकहावै जो नर सतसंगतिहिकिये सतशास्त्रहिये। के; विचारद्वारा जन्म सुधारा आत्म पदै सो पायलिये मन हर्ष किये;॥ ज्ञानी नर सोई केवल्ल ओई कैवल्य भावको प्राप्त भयो यश अमित लयो। यह अर्थ जुभायो चैतनपायो शुध भ्रम जुरह्यो ह्वै निवृत गयो॥

दो०। मनहीके संसरणते उपज्यो यहसंसार।
नहिंह्वैहैकल्याण यहि करि बान्धवपरिवार॥

सो०। अरु धनहू करि नाहिं होत प्रजाहूकरि नहीं।
तीर्थ देव द्वाराहिहू करिकै नहिं होत यह॥

चौ०। होय न विभवहुसोभगवाना। यकमनजीते ते कल्याना॥
जाको कहत परम पद ज्ञानी। जाहि रसायन कहत सुबानी॥
जाके पावत होय न नासा। होय अमर सु अमरपुरवासा॥
अरु सब सुख पूरणता चोखा। साधन शमता अरु सन्तोखा॥
उत्पति ज्ञान इनहिं ते होई। आत्मज्ञान रूपी तरु सोई॥
अरु पुनि सुमन शांति है तामें। इस्थिति रूप फलहु रहु जामें॥
जाहि प्राप्त होवै यह ज्ञाना। शांतिवान सो भयो सयाना॥
सोइ रहत निर्लेप सदाही। भावाभाव जगत को ताही॥
क्षणहु तात यह परशत नाहीं। जिमिरविउदयहोय नभमाहीं॥
जगकी क्रिया होत सब तबहीं। बहुरिअदृश्य होत सोजबहीं॥
जग की क्रिया होतितब लीना। मनमें लेय विचारि प्रवीना॥
जैसे तासु क्रिया ही केरे। होन न होने माहँ घनेरे॥

सो निर्दुखै पदहि प्राप्त भयो सदाही ।
कीन्ही जु प्रीति मम संग सुश्रेष्ठ आही ॥
जो सन्त औ सबहि शास्त्र विचार द्वारा ।
दृश्यैं अदृश्य लखिकै निरभय गुजारा ॥
आत्मा प्रमाद करु जीवहि खूब दीना ।
अज्ञानिको हिय कंज तब लौं मलीना ॥
दो० । जबलगि तृष्णारूप निशि को विनाश नहि होत; ।
अरु जाही क्षण ज्ञान रूपी भो सूर्य उदोत ॥
सो० । नष्ट होत तिहि पुंज तृष्णा रूपी रात्रि तब ।
पुनिहियरूपीकंज खिलिआवतआनंदकरि ॥
चौ० । जोपरमार्थमार्गकोत्यागा । खान पान आदिकमेंलागा ॥
जगके भोग माहँ रहु साना । जानहु ताकहँभेकिसमाना ॥
परि कीच में शब्द करु जैसे । अहु मूरुख वह पूरुष तैसे ॥
यह संसार आपदा सागर । तामें जो कौ श्रेष्ठ उजागर ॥
सुसतसंग रातशास्त्र बिचारा । करि उतरत समुद्र संसारा ॥
पावत परमानन्द नवीना । आदि अन्त मध्यहुते हीना ॥
निर्भय पदको पावत सोई । जग सागरके सन्मुख जोई ॥
दुखते दुःख रूप पद पायो । कष्ट, ते कष्ट नरकमहँ आयो ॥
पानकरत विषको दिप जानी । नाश करतसोविषतेहिआनी ॥
तिमि जो लखिअसत्य संसारा । बहुरिकरत जगको व्यवहारा ॥
सो नर अवशिमृत्यु को पावै । विमुखआत्मपदते जो आवै ॥
अरु जो आत्मपदहि पहिचाना । तिहि कल्याणरूपकरिजाना ॥
त्यागि आत्मपदको अभ्यासा । धावत जगकीओर पियासा ॥
लागि अग्नि काहू गृह माहीं । तृणको घर तृणकीशय्याहीं ॥
मे ; सोवत ज्यों पावत नासा । जन्म मृत्यु त्योंपावउदासा ॥
अरु ससार पदारथ देखी । भै दोष रागवान विशेखी ॥
दो० । सोसुख विद्युत चमक जिमि अरु जोहैमिटिजाइ, ।
थिर न रहै तिमि जगत को दुःख आगमा पाइ ॥

सो०। अरु पुनि यहसंसार भासतनित अविचारकरि;।
कीन्हे अवर विचार सोउ और है जात है ॥

छंदमदनहरा। सुविचारतताही लीनजुनाही तासों तुम को उपदेश कियेको कामनहीं। सो विचार कीना होवै लीना पुरुषार्थ यही कारन चहिये जो करै सही ॥ जिमि दीपक हाथा होवै नाथा कूप माहँ ह्वै अंध गिरै है मूर्ख वही। तैसे संसारा टारनहारा भ्रमको विद्यमान गुरुहै अरु शास्त्र यही ॥ तिहिशरणन आवै मूर्खकहावै जो नर सतसंगतिहिकिये सतशास्त्रहिये। के, विचारद्वारा जन्म सुधारा आतम पदै सो पायलिये मन हर्ष किये; ॥ ज्ञानी नर सोई केवल ओई कैवल्य भावको प्राप्त भयो यश अमित लयो। यह अर्थ जुभायो चैतनपायो शुध भ्रम जुरह्यो ह्वै निवृत गयो ॥

दो०। मनहीके ससरणते उपज्यो यहसंसार।
नहिह्वैहैकल्याण यहि करि बान्धवपरिवार ॥

सो०। अरु धनहू करि नाहि होत प्रजाहूकरि नहीं।
तीर्थ देव द्वाराहिंहु करिकै नहिं होत यह ॥

चौ०। होय न विभवहुसोभगवाना। यकमनजीते ते कल्याना ॥
जाको कहत परम पद ज्ञानी। जाहि रसायन कहत सुबानी ॥
जाके पावत होय न नासा। होय अमर सु अमरपुरवासा ॥
अरु सब सुख पूरणता चोखा। साधन शमता अरु सन्तोखा ॥
उत्पति ज्ञान इनहि ते होई। आत्मज्ञान रूपी तरु सोई ॥
अरु पुनि सुमन शांति है तामें। इस्थिति रूप फलहु रहु जामें ॥
जाहि प्राप्त होवै यह ज्ञाना। शातिवान सो भयो सयाना ॥
सोइ रहत निर्लेप सदाही। भावाभाव जगत को ताही ॥
क्षणहु तात यह परशत नाहीं। जिमिरविउदयहोय नभमाहीं ॥
जगकी क्रिया होत सब तबहीं। बहुरिअदृश्य होत सोजबहीं ॥
जग की क्रिया होतितव लीना। मनमें लेय विचारि नवीन
जैसे तासु क्रिया ही केरे। होन न होने माहँ

ज्योंको त्यों अकाश रहु साई। ज्ञानी तिमि निर्लेप सदाई॥
आत्म ज्ञान उत्पत्ति उपाई। मेरो श्रेष्ठ शास्त्र यह भाई॥
जोइ पुरुष यह मोक्षो पाया। शास्त्रहि श्रद्धा युक्त सुनाया॥
पढ़ै पढ़ावै सुनै अदागी। तब सो होय मोक्षको भागी॥

दो०। द्वारपाल हैं मोक्ष को चारि कहत सो तोहि।
सो इनमें ते एकहू जब अपने वश होहि॥

सो०। मोक्ष द्वार तेहि याम, याको होय प्रवेश प्रभु;।
सो चारिहुकोनाम,कहौंसुनौ धरिध्यान तुम,॥

छन्द चतुष्पद॥

यह शम है याको पर्श कार्ण विश्रामहि को नर राई;।
यह संसार जु देखि परै सुमरुस्थल की सरि नाई॥
याको देखि मूर्ख अज्ञानी जो मृग हैं जग माहीं।
सो सुख रूप जानि जलधावत शांतिहि पावत नाहीं,॥
जब शम रूपी मेघ बरीसै तबहिं सुखी सो होई।
शमही परम अनन्द रूप है शमहि परम-पद सोई॥
अरु शिवपद है सोई शम पुनि प्राप्त भयो शम जाको।
सो संसार समुद्र पार भै मित्र होहि रिपु ताको॥

दो०। चन्द्रोदय अमृत सरत शीतलता पुनि होत,।
तिमि जाके हिय माहँ शम रूपी चन्द्र उदोत॥

सो०। तासु मिटत सब ताप शांतिवान अति होतहैं।
समुझिलेहुतुमआप शमदुर्लभसुरअमियसम॥

चौ०। वहीपरसअमृतमनलोभा। शमकरियाहिहोयअतिशोभा॥
अनुप अमलराकाशशि कांती। उज्ज्वल होति पर जिहिभांती॥
तैसे शमहि पाइ कै याकी। उज्ज्वलकांति होति अतिवाकी॥
जिमि दुइहृदय बिष्णुकेआहीं। सो एक तो निजें तन माहीं॥
दूजो सन्त माहँ रहु कैसे। याके हृदय होत युग तैसे॥
यक निज तनमें दूसरि सोई। शमहू इनको हिरदय होई॥
ोत तात आनँद यह ऐसा। अमी पियेहु होत नहिं वैसा॥

अरु लक्ष्मिहुकी प्राप्ति न होई। शमवानहि आनँद रहु जोई॥
हे रामजी! प्राण ते वादा। जो कोऊ होवै प्रिय ज्यादा॥
अन्तर्द्धानहु करि सु बहोरी। प्राप्त होय जाको यह जोरी॥
तैसे आनँद होवै ताही। जिमिआनँद शमवानहि काही॥
ताके दर्शन हू ते भांई। सो आनन्द प्राप्त ह्वै जाई॥
अस आनन्द नृपहु नहिं होवै। मंत्री श्रेष्ठ पौरि पर जोवै॥
अरु अन्तर ते सुन्दरि नारी। तिहिन होयअसआनँदभारी,॥
शम सम्पन्न पुरुष को जैसा। आनँद होय न काहुहि वैसा॥
शम को प्राप्त भयो जो लोगू। पूजन और बन्दना योगू॥

दो०। जिहि भै शमकी प्राप्तितिहि आवैनहि उद्वेग।
लोकहुते उद्वेग नहि पावत अहैं सुवेग॥

सो०। वाकी धर्मी समान अहै क्रिया सब जगतकी।
सुधासमानजवान सों सबनिकसतवाकतिहि॥

छन्द मुक्तहरा॥

अहै जिमि शीतल चन्द मयूप सुअमृतरूपकहें निरधार,।
सबै चहुँधा यहरामअहै जिमिसन्तजनोंकर वैन प्रचार॥
भयोशम प्राप्तिजिन्हैंतिनकी जबसंगतिजीवहिं होयउदार।
तबै सब पर्म अनंदित होय कहैं यहबात सुजान विचार॥
अनंदितहोतअहैं जिमिबालक मातुपिताकहँपायअमान।
भईशमप्राप्तिजिन्हें तिमिताकहँह्वैअतिजीवहिआनँदवान,॥
मुवापुनिआवहिबांधवज्योंअरुताकहँहोयखुशीअतिशान;।
अनंदहि पायलहै सुखजो वहजातन मोपहँ नेकुबखान;॥

दो०। ताहू ते अतिही अधिक यह आनँद सम्पन्न।
पाय पुरुष को होत भति देखिलेहु अवगन्न॥

सो०। चक्रवर्त्ति लहिराज ऐसो आनँद होत नहि।
त्रैलोकीहु समाज पायेते नहिं होतवरु॥

चौ०। शमकीप्राप्ति शुभभई जाके। रिपुहुँ मित्र ह्वै जावै ताके॥
ताको कछु भयहोत न यासों। सर्पहु की भय-रहत न तासों॥

ज्योंको त्यों अकाश रहु साई। ज्ञानी ति
आत्म ज्ञान उत्पत्ति उपाई। मेरो श्रेष्ठ र
जोइ पुरुष यह मोक्षो पाया। शास्त्रहि
पढ़ै पढ़ावै सुनै अदागी। तब सो ह

दो०। द्वारपाल हैं मोक्ष को चारि कहत
सो इनमें ते एकहू जब अपने

सो०। मोक्ष द्वार तेहि याम, याको होय प्रवे
सो चारिहुकोनाम,कहौंसुनौ धरिध्या

छन्द चतुष्पद॥

यह शम है याको पर्श कार्ण विश्रामहि क
यह संसार जु देखि परै सुमरुस्थल की
याको देखि मूर्ख अज्ञानी जो मृग हैं
सो सुख रूप जानि जलधावत शांतिहि पार
जब शम रूपी मेघ बरीसे तबहि सुखी
शमही परम अनन्द रूप है शमहि परम
अरु शिवपद है सोई शम पुनि प्राप्त भयो श
सो संसार समुद्र पार, भै मित्र होहि रि

दो०। चन्द्रोदय अमृत सरत शीतलता पुनि
तिमि जाके हिय माहँ शम रूपी चन्द्र

सो०। तासु मिटत सब ताप शांतिवान अति
समुझिलेहुतुमआप शमदुर्लभसुरअमि

चौ०। वहीपरमअमृतमनलोभा। शमकरियाहि
अनुप अमलराकाशशि काँती। उज्ज्वल होति
तैसे शमहि पाइ के याकी। उज्ज्वलकांति ह
जिमि दुइहृदय विष्णुकेआहीं। सो एक तो नि
दूजो सन्त माहँ रहु कैसे। याके हृदय ह
यक निज तनमे दूसरि सोई। शमहू इनको
तात आनँद यह ऐसा। अमी पियेहु ह

अरु लक्ष्मिहुकी प्राप्ति न होई। शमवानहि आनँद रहु जोई॥
हे रामजी! प्राण ते बादा। जो कोऊ होवै प्रिय ज्यादा॥
अन्तर्द्धानहु करि सु बहोरी। प्राप्त होय जाको यह जोरी॥
तैसे आनँद होवै ताही। जिमिआनँद शमवानहि काही॥
ताके दर्शन हू ते भाई। सो आनन्द प्राप्त ह्वै जाई॥
अस आनन्द नृपहु नहिं होवै। मंत्री श्रेष्ठ पौरि पर जोवै॥
अरु अन्तर ते सुन्दरि नारी। तिहिन होयअसआनँदभारी;॥
शम सम्पन्न पुरुष को जैसा। आनँद होय न काहुहि वैसा॥
शम को प्राप्त भयो जो लोगू। पूजन और वन्दना योगू॥

दो०। जिहि भै शमकी प्राप्तितिहि आवैनहिं उद्वेग।
लोकहुते उद्वेग नहि पावत अहैं सुवेग॥

सो०। वाकी अमी समान अहै क्रिया सव जगतकी।
सुधासमानजवान सों सबनिकसतवाकतिहि॥

छन्द मुक्तहरा॥

अहै जिमि शीतल चन्द मयूष सुअमृतरूपकहैं निरधार;।
सवै चहुँधा यहरामअहै जिमिसन्तजनोंकर वैन प्रचार॥
भयोशम प्राप्तिजिन्हैंतिनकी जवसंगतिजीवहिं होयउदार।
तवै सव धर्म अनंदित होय कहैं यहवात सुजान विचार॥
अनंदितहोतअहै जिमिवालक मातुपिताकहँपायअमान।
भईशमप्राप्तिजिन्हैं तिमिताकहँह्वैअतिजीवहिआनँदवान,॥
मुवापुनिआवहिवांधवज्योंअरुताकहँहोयखुशीअतिशान,।
अनंदहि पायलहै सुखजो वहजातन मोपहँ नेकुबखान;॥

दो०। ताहू ते अतिही अधिक यह आनँद सम्पन्न।
पाय पुरुष को होत अति देखिलेहु अवगन्न॥

सो०। चक्रवर्त्ति लहिराज, ऐसो आनँद होत नहि।
त्रैलोकीहु समाज पायेते नहिं होतवरु॥

चौ०। शमकीप्राप्ति शुभभई जाके। रिपुहुँ मित्र ह्वै जावैं ताके॥
ताको कछु भयहोत न यासों। सर्पहु की भय रहत न तासों॥

सिंहहुकी भय ताहि न रहई । अवर काहुकी भयनहिं सहई ॥
निर्भय शान्ति रूप रहु सोई । होवै कष्ट आय जो कोई ॥
काल अग्नि जो लागै कबहूं । होय चलायमान नहिं तबहूं ॥
शान्तिरूप सो रहत सदाही । जिमिशीतलतारहु शशिमाही ॥
तैसे शुभ गुण है कछु जोई । अरु सम्पदा कछुकहै सोई ॥
शमवानहि नरके हियमाहीं । आय सबै इस्थिर ह्वै जाहीं ॥
हे राम ! जु अध्यात्मक आदी । जरत ताप करि मूरख वादी ॥
ताको हिय जब शम को पावै । तब यह सबै ताप मिटि जावै ॥
जैसे तप्त धरनि के ऊपर । होय जात शीतल वर्षा कर ॥
तिमि तेहि शीतलता ह्वै जाई । जो नर ऐसे शम को पाई ॥
सब क्रियान में आनँद रूपा । दुख कौ नहिंपरशततिहिभूपा ॥
वज्रशिलहिजिमिबेधुन तोमर । तिमिजो पहिराकवचशमहुकर॥
तिहिआध्यात्मिकआदिकपापा; । बेधिन सकत कोटियहतापा ॥
रहु सो शीतल रूप सदाहीं । कोऊ कष्टहोत तिहिनाहीं ॥

दो० । तपसी पण्डित याज्ञयिक अरुधनाढ्य जे लोग, ।
पूज्यमान के सो सवै अहैं करन के योग ॥

सो० । जो नर शम को पाव उत्तम सो सबते भयहु ।
सहित मान अरु भाव पूजा करिवे योग सो ॥

छन्द हरिमुख ॥

परजिहिको शमकेरि प्राप्तिहोई । सबसन उत्तमतातभये सोई ॥
सबकहँ पूजन योगअहै ज्ञानी । तिहिमनकीसबवृत्तिहमहुँजानी ॥
ग्रहण करौवह आत्मतत्त्वकाहीं । शमकरपूरणसोउक्रियामाहीं ॥
जिहि कहँशब्द सुगंध रसौ रूपा; । परशविषै यहइन्द्रिअन्धकूपा ॥

दो० । होत न इष्ट अनिष्ट महँ राग दोष सब जोय ।
ताको शान्तात्मा कहत कविपंडित सबकोय ॥

सो० । जो जग के रमणीय बध्य पदारथ में नहीं ।
अहै गुणज्ञ सुजीय पूरण आत्मानन्द करि ॥

०। ताको शांतिवान सबकहई । आत्मानन्द जु पूरण अहई ॥

करि शुभ अशुभ जगत के वाही। मलिनपनाकछुलागतनाही॥
रहत अहै निर्लेप सदाही। जिमिनभ-सब पदार्थतेआही॥
अतिनिर्लेप शान्तिवानहु तिमि। रहतअहै निरलेपसदाजिमि॥
अस जो इष्ट विषय को सोई। हर्षवान न प्राप्ति महँ होई॥
अरु अनिष्ट विषयहु को पाई। शोकवान नहि होत दृढ़ाई॥
अन्तर ते रहु शान्तिवाननित।परशतनहिंकोऊदुखताचित॥
अपनै आप माहँ नियराई। परमानन्द रूप रहु भाई॥
सूर्योदय जिमि तिमिर नशाई। तिमि दुखनष्ट शांतिको पाई॥
निर्विकार सो रहत सुजाना। करि विचार देखहु भगवाना॥
सब चेष्टा को करत लखाई। निर्गुण रूप परन्तु सदाई॥
स्पर्श क्रिया नहिं करतकोउ वहि;। जिमिजलमेंनिरलेपकमलरहि॥
तैसे शांतिवान नित राई। रहैं सदा निरलेप गुसाँई॥
राज्य सम्पदा को अति पाये। महा आपदा हू के आये॥
ज्यों के त्यों रह अलग पराई। शांतिवान सो तात कहाई॥
जो भर अहै शांति ते हीना। ताकोचितअतिरहतमलीना॥
दो०। राग दोष करि क्षणहिक्षण तपत रहत; जिहिशांत।
तपत रहत तिहि अंतहू बाहर शीतल गात॥
सो०। सदा रहत रस एक जिमिनित शीतलहिमालय;।
तैसे वाकी टेक शीतल रहत सदाहि अति॥

छन्दमाधव॥

अकलंकित होय मयंकहु ज्योंतिमि शांतिहु वानरहै अकलंका। जिहि शांतिभई यहप्राप्तिहुये वहपर्म अनंदितजीवअशंका॥
तिहि लाभ सुपर्महु प्राप्त जु होय रहै जग निर्मल ज्योंहि मयंका।
पद पर्म तिसे कहज्ञानिहु जो "पुरुपार्थ,,जुहै करना अतिवंका॥
तिहि चाहिय शांतिहि प्राप्ति करै जिहिसों सुखपावहुगे जगमाहीं।
जिहिहौंहु कहा तुम सों सब भांति विचारि गहो तुमहूँ शमकाहीं॥
क्रम सों करिकै तुमहूँ ग्रहणै यह शांति अनूपम सुष्ठु लखाहीं।
तब पावहुगे तुम शांतिहि पार समुद्र जगत्त जु दारुण आहीं॥

